मनुष्यलालया घृष्ट्वा ततो नेत्रे तयांजयेत्।
सर्पदष्टविषं जित्वा सञ्जीवयति मानवम्॥ १२२॥

जमालगोटेके भीतरकी मज्जा अर्थात् बीजोंके भीतरका बीज उसको नींबूके रसकी इकीस पुट देवे, बारीक पीस लंबी गोली बनावे, पश्चात् उसको मनुष्यकी लारमें घिसके नेत्रोंमें अञ्जन करे तो सर्पके काटनेसे जो विषबाधा हो वह दूर होकर मनुष्य सावधान हो जाता है॥ १२१॥ १२२॥

हाथोंकी हथेलीसे नेत्र पोंछनेके गुण।

भुक्त्वा पाणितलं घृष्ट्वा चक्षुषोर्यदि दीयते।
जाता रोगा विनश्यंति तिमिराणि तथैव च॥ १२३॥

भोजन करनेके पश्चात् हाथोंको धोकर गीले हाथोंकी दोनों हथेली आपसमें घिसके नेत्रोंमें लगावे तो उत्पन्न हुए रोग तथा तिमिर रोग दूर होवें॥ १२३॥

शीतांबुपूरितमुखः प्रतिवासरं यः कालत्रयेण नयनद्वितयं जलेन। आसिंचति ध्रुवमसौ न कदाचिदक्षिरोगव्यथाविधुरतां भजते मनुष्यः॥ १२४॥

प्रतिदिन दिनमें तीन वार शीतल जलसे मुखको भरके शीतल जलसे नेत्रोंमें तीन वार छिडके तो अति दुःख देनेवाली नेत्ररोगसंबन्धी पीडा कभी नहीं होती॥ १२४॥

ग्रन्थको समूलत्वसूचनापूर्वक स्वाभिमान परिहार।

आयुर्वेदसमुद्रस्य गूढार्थमणिसंचयम्।
ज्ञात्वा कैश्चिद्बुधैस्तैस्तु कृता विविधसंहिताः॥ १२५॥
किंचिदथ ततो नीत्वा कृतेयं संहिता मया।
कृपाकटाक्षविक्षेपमस्यां कुर्वंतु साधवः॥ १२६॥

समुद्रके समान ( दुरवगाह ) आयुर्वेद सम्बन्धी जो मणिके समान गूढार्थ उनके समुदायोंको उत्तम प्रकारसे जानकर अग्निवेश चरकादिक मुनीश्वरोंने अनेक प्रकारकी जो संहिताएं की हैं उन सब संहिताओंका कुछ २ सारांश लेकर यह शार्ङ्गधरसंहिता की है। इसपर महात्माजन कृपा करके अवलोकन करें॥ १२५॥ १२६॥

---

१ शर्यातिं च सुकन्यां च च्यवनं शक्रमश्विनौ। भोजनान्ते स्मरेन्नित्यं चक्षुस्तस्य न हीयते॥

ग्रन्थ पढनेका फल ।

**विविधगदार्तिदरिद्रनाशनं या हरिरमणीव करोति योगरत्नैः ।**
**विलसतु शार्ङ्गधरसंहिता सा कविहृदयेषु सरोजनिर्मलेषु १२७॥**

योग कहिये काढे, चूर्ण, गुटिका, अवलेह इत्यादिक, ये ही हुए रत्न इन करके अनेक प्रकारके ज्वरादिक जो रोग तत्सम्बन्धी पीडारूप जो दरिद्र उसको दूर करनेवाली ऐसी यह शार्ङ्गधरसंहिता कमलके समान निर्मल कविके हृदयमें शोभित होवे। इस विषयमें दृष्टान्त है कि, जैसे लक्ष्मी अनेक प्रकारके रत्नों करके अपने आश्रित ( भक्तजनों ) के दरिद्रको दूर करती है वैसे ही यह संहिता भी समझनी चाहिये ॥ १२७ ॥

सहेतुक इस ग्रन्थकी पढनेकी आज्ञा ।

**अल्पायुषामल्पधियामिदानीं कुतं समस्तश्रुतिपाठशक्तिः ।**
**तदत्र युक्तं प्रतिबीजमात्रमभ्यस्यतामात्महितप्रयत्नात् ॥१२८॥**

इति श्रीदामोदरसूनुशार्ङ्गधरेण विरचितायां संहितायामुत्तरखण्डे त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

इति श्रीशार्ङ्गधरसंहितायामुत्तरखण्डः परिपूर्णः ॥

कलियुगमें प्रायः मनुष्य अल्पायुषी तथा अल्पबुद्धिवाले हैं इसीसे ( लोग सब आयुर्वेद पढनेमें समर्थ नहीं हैं अतएव ) इस युगमें सम्पूर्ण पठन योग्य, आत्माको हितकारी, सारांशरूप ऐसा यह तन्त्र बनाया है, उसका बडे प्रयत्न करके अभ्यास करें ॥ १२८ ॥

इति श्रीशार्ङ्गधरसंहितायामुत्तरखण्डे वैद्यरत्न पं० रामप्रसादकृतभावप्रकाशिकाभाषाटीकायां त्रयोदशोऽध्यायः ॥ १३ ॥

---

## ॥ समाप्तोऽयं ग्रन्थः ॥

पुस्तक मिलनेका ठिकानाः—

खेमराज श्रीकृष्णदास,
'श्रीवेङ्कटेश्वर' स्टीम्-प्रेस,
बम्बई.

गङ्गाविष्णु श्रीकृष्णदास,
'लक्ष्मीवेङ्कटेश्वर' स्टीम्-प्रेस,
कल्याण-बम्बई.